"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी.2-22-छत्तीसगढ़ गजट / 38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-05-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)
## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 550 ] रायपुर, गुरुवार, दिनांक 10 दिसम्बर 2015 — अग्रहायण 19, शक 1937

राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 10 दिसम्बर 2015

अधिसूचना

क्रमांक एफ 4-28/सात-1/2014. — भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन (सामाजिक समाघात निर्धारण, सहमति तथा जन सुनवाई) नियम, 2015 का निम्नलिखित प्रारूप, जिसे राज्य सरकार, भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर एवं पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (क्र. 30 सन् 2013) की धारा 109 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए बनाना प्रस्तावित करती है, उक्त अधिनियम की धारा 112 द्वारा अपेक्षित किये गये अनुसार, ऐसे समस्त व्यक्तियों, जिनके कि इससे प्रभावित होने की संभावना है, की जानकारी के लिए एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है तथा एतद्द्वारा सूचित किया जाता है कि उक्त प्रारूप पर इस अधिसूचना के राजपत्र में प्रकाशन की तारीख से तीस दिवस के अवसान के पश्चात् विचार किया जायेगा।

कोई आपत्ति या सुझाव, जो उक्त प्रारूप के संबंध में किसी व्यक्ति से विनिर्दिष्ट कालावधि के पूर्व, सचिव, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग, छत्तीसगढ़ शासन, मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर (कक्ष एस-2-21) के कार्यालय में, कार्यालयीन समय में प्राप्त हो, पर छत्तीसगढ़ शासन द्वारा विचार किया जायेगा।

प्रारूप नियम

अध्याय-एक

**सामान्य**

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ.**-(1) ये नियम छत्तीसगढ़ भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार (सामाजिक समाघात निर्धारण, सहमति तथा जन सुनवाई) नियम, 2015 कहलायेंगे।
(2) ये राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे।

2. **परिभाषाएं.**-(1) इन नियमों में, जब तक कि संदर्भ में अन्यथा अपेक्षित न हो,-
   (क) "अधिनियम" से अभिप्रेत है भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर तथा पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (2013 का 30);
   (ख) "प्ररूप" से अभिप्रेत है इन नियमों से संलग्न;

(ग) ''धारा'' से अभिप्रेत है अधिनियम की धारा।

(2) शब्द तथा अभिव्यक्तियाँ, जो इन नियमों में प्रयुक्त हैं तथा परिभाषित नहीं हैं, किन्तु अधिनियम में परिभाषित हैं, उनके वही अर्थ होंगे, जो अधिनियम में क्रमशः उनके लिये समनुदेशित हैं।

## अध्याय—दो

## अपेक्षक निकाय का प्रस्ताव

3. **प्रस्ताव की प्रस्तुति.**— लोक प्रयोजन हेतु भूमि के अर्जन के लिये अपेक्षक निकाय, संबंधित भूमि के भू—अभिलेख की प्रतियों के साथ अपना प्रस्ताव प्रस्तुत करेगा।

4. **लागत का अर्जन.**— अपेक्षक निकाय, उक्त अधिनियम की धारा 3 के खण्ड (झ) के उप—खण्ड (छः) एवं (सात) के अनुसार अर्जन की लागत कलेक्टर के पास जमा करेगा।

5. **प्रस्ताव के साथ जानकारी का प्रस्तुत किया जाना.**— अपेक्षक निकाय, नियम 4 एवं 5 के उपबंधों के सम्यक् रूप से पालन करने के पश्चात्, निम्नलिखित जानकारी अपने प्रस्ताव के साथ प्रस्तुत करेगाः—

(एक) लोक प्रयोजन, जो ऐसे अर्जन द्वारा पूरा किया जाना है;

(दो) ऐसे परिवारों की संख्या का प्राक्कलन, जो अर्जन से प्रभावित हैं;

(तीन) शासकीय भूमि, मकानों तथा अन्य आस्तियाँ, जो अर्जन से प्रभावित हैं;

(चार) निजी भूमि, मकानों तथा अन्य आस्तियाँ, जो अर्जन से प्रभावित हैं;

(पांच) अर्जित किया जाने वाला क्षेत्र, प्रस्तावित परियोजना के लिये न्यूनतम क्षेत्र है;

(छः) इस संबंध में प्रमाणपत्र कि परियोजना के लिये अनुकल्पी (दूसरा) क्षेत्र उपलब्ध नहीं हैं;

(सात) परियोजना के सामाजिक समाघातों, उनके उपचार तथा उनकी संभावित लागत; और

(आठ) परियोजना की लागत तथा उसके लाभों का तुलनात्मक अध्ययन।

## अध्याय—तीन

## सामाजिक समाघात का निर्धारण

6. **सामाजिक समाघात निर्धारण अध्ययन.**— अपेक्षक निकाय से प्रस्ताव प्राप्त होने के पश्चात्, यदि समुचित सरकार को प्रतीत होता है कि लोक प्रयोजन हेतु भूमि का अर्जन आवश्यक है, तो प्रभावित क्षेत्र में भूमि के स्वामित्व से संबंधित सभी मामलों का निराकरण किया जायेगा तथा संबंधित भू—अभिलेखों को अद्यतन किया जायेगा।

7. **अधिसूचना का जारी किया जाना.**– नियम 4 के अंतर्गत राशि प्राप्ति के दिनांक से एक माह के भीतर कलेक्टर, प्ररूप–एक में एक अधिसूचना जारी करेगा।

8. **संबंधित स्थानीय निकायों में उपलब्ध कराई जाने वाली अधिसूचना.**– नियम 7 के अधीन जारी की गई अधिसूचना, संबंधित स्थानीय निकायों (यथा ग्राम पंचायत, नगर पंचायत, नगरपालिका एवं नगर निगम) एवं जिला कलेक्टर, अनुविभागीय अधिकारी तथा जनपद पंचायत के कार्यालय में उपलब्ध करायी जायेगी। उसका प्रकाशन प्रभावित क्षेत्रों में सहजदृश्य स्थानों पर पोस्टर चस्पा कर करेगा तथा उद्घोषणा (मुनादी) भी करायेगा।

9. **जन सुनवाई.**– जन सुनवाई का प्रभावित क्षेत्र में आयोजन, सामाजिक समाघात निर्धारण के पश्चात्, ऐसे क्षेत्र के स्थान में प्रचलित दो दैनिक समाचार पत्रों में, पर्याप्त प्रचार प्रसार करते हुए किया जायेगा, जिनमें से एक प्रभावित क्षेत्र की स्थानीय भाषा में होगाः

परंतु अनुसूचित क्षेत्रों में संबंधित ग्राम सभा की सहमति प्राप्त की जायेगी।

10. **अधिनियम की धारा 4 के अंतर्गत अधिसूचना संबंधित जिले के कार्यालयीन वेबसाईट में अपलोड की जायेगी.**– अधिनियम की धारा 4 के अंतर्गत जारी अधिसूचना संबंधित जिले के कार्यालयीन वेबसाईट में भी अपलोड की जायेगी। कलेक्टर का दायित्व यह सुनिश्चित करने का होगा कि अपलोड की गई अधिसूचना शुद्ध तथा प्रमाणिक हो।

11. **सामाजिक समाघात निर्धारण दल का गठन.**– कलेक्टर, प्रत्येक परियोजना में निम्नलिखित व्यक्तियों को सम्मिलित करने के लिये सामाजिक समाघात निर्धारण दल की नियुक्ति हेतु उत्तरदायी होगा, अर्थात्:–

(क) गैर–शासकीय सामाजिक वैज्ञानिक – एक

(ख) स्थानीय निकायों के प्रतिनिधि – दो

(ग) पुनर्व्यवस्थापन विशेषज्ञ – एक

(घ) परियोजना से संबंधित विषय का तकनीकी विशेषज्ञ – एक

(ङ) प्रभावित क्षेत्र का तहसीलदार – एक

12. **अपेक्षक निकाय का नियम 5 के अंतर्गत उत्तरदायित्व.**– नियम 5 के अंतर्गत प्रदान की गई जानकारी की शुद्धता हेतु अपेक्षक निकाय उत्तरदायी होगा।

13. **सामाजिक समाघात निर्धारण प्रतिवेदन का प्रस्तुत किया जाना.**– नियम 11 के अंतर्गत नियुक्त किये गये दल को अधिनियम की धारा 4 की उप–धारा (1) के अंतर्गत जारी अधिसूचना की तारीख से छः माह के भीतर सामाजिक समाघात निर्धारण प्रतिवेदन समुचित सरकार को प्रस्तुत करना होगा।

**14. प्रभावित व्यक्तियों की सहमति का प्रस्तुत किया जाना.**— नियम 11 के अधीन नियुक्त किये गये दल को अधिनियम की धारा 2 की उप–धारा (2) के प्रथम परंतुक के अनुसार प्रभावित व्यक्तियों की सहमति भी प्रस्तुत करनी होगी।

**15. सहमति प्ररूप–दो में प्राप्त की जायेगी.**— प्रभावित व्यक्तियों की सहमति प्ररूप–दो में प्राप्त की जायेगी।

**16. अधिनियम की अनुसूची एक एवं दो के प्रावधानों को प्रभावित व्यक्तियों को समझाया जायेगा.**— नियम 15 के अधीन प्रभावित व्यक्तियों की सहमति प्राप्त करने के पूर्व, अधिनियम की अनुसूची एक एवं दो के प्रावधानों को प्रभावित व्यक्तियों को समझाया जायेगा।

**17. भूमि का सहमति मूल्य, बाजार मूल्य से कम नहीं होगा.**— अधिनियम की धारा 26 की उप–धारा (1) के खण्ड (ग) के अंतर्गत भूमि का सहमति मूल्य, कलेक्टर द्वारा निर्धारित भूमि की वास्तविक बाजार मूल्य अथवा गाईड लाईन दर, इनमें से जो भी अधिक हो, होगा।

**18. मुआवजे की रकम सहमति मूल्य से कम नहीं होगी.**— मुआवजे की रकम, किसी भी मामले में नियम 17 के अनुसार सहमति मूल्य से कम नहीं होगी।

**19. संस्थागत सहायता और सामाजिक समाघात निर्धारण को सुकर बनाना.**— (1) समुचित सरकार एक स्वतंत्र इकाई की पहचान करेगी या उसे स्थापित करेगी, जो यह सुनिश्चित करने के लिये उत्तरदायी होगा कि सामाजिक समाघात निर्धारण का अधीक्षण एवं संचालन, अधिनियम के उपबंधों के अनुसार अपेक्षक निकाय से भिन्न व्यक्ति या निकायों द्वारा किया जायेगा।

(2) सामाजिक समाघात निर्धारण इकाई निम्नलिखित कार्य के लिये वचनबद्ध होगी, अर्थात्:–

(क) सामाजिक समाघात निर्धारण संसाधन भागीदारों के विशेषज्ञ तथा व्यवसायियों, जो वैयक्तिक या संस्थागत नेटवर्क के रूप में अपनी सेवायें देते हों, की डाटाबेस बनाना।

(ख) समुचित सरकार के सामाजिक समाघात निर्धारण प्रस्तावों पर त्वरित प्रत्युत्तर देना।

(ग) सामाजिक समाघात निर्धारण दलों के लिये प्रशिक्षण तथा क्षमता निर्माण कार्यक्रम का संचालन तथा यथा अपेक्षित नियमावली, उपकरण, तुलनात्मक प्रकरण अध्ययन प्रतिवेदन तथा अन्य सामग्री उपलब्ध कराना।

(घ) सामाजिक समाघात निर्धारण दल द्वारा अपेक्षित किये गये अनुसार आवश्यक सहयोग तथा समर्थन प्रदान करना।

(ङ) सामाजिक समाघात निर्धारण की गुणवत्ता में सुधार लाये जाने हेतु निरंतर उपाय करना।

20. **सामाजिक समाघात निर्धारण हेतु संदर्भित परियोजना–विशेष निर्बंधन तथा प्रसंस्करण शुल्क.–** जहाँ समुचित सरकार लोक प्रयोजन हेतु भूमि अर्जन का आशय रखती है, वहाँ ऐसी भूमि के अर्जन हेतु प्रस्ताव सभी सुसंगत दस्तावेजों के साथ नियम 19 (1) के अधीन नियुक्त इकाई को भेजा जायेगा, जोः–

(क) भूमि अर्जन के प्रत्येक प्रस्ताव हेतु संदर्भित परियोजना विशेष निर्बंधन का विवरण तैयार करेगी, ऐसे क्रियाकलाप, जो कि समुचित दल का आकार (दल के सदस्यों की संख्या) तथा दल के सदस्यों की रूपरेखा को उपदर्शित करते हुए क्रियान्वित की जायेगी, को सूचीबद्ध करेगी तथा प्ररूप–पांच की विषयवस्तु तथा प्रतिवेदन की प्रस्तुति हेतु अंतिम तिथि भी दर्शायी जायेगी।

(ख) प्रत्येक विशिष्ट क्रियाकलापों के लिये लागत के विभाजन को स्पष्ट करते हुए अनुमानित सामाजिक समाघात निर्धारण शुल्क अवधारित करेगीः

परंतु अनुमानित शुल्क राशि, समुचित सरकार द्वारा नियत न्यूनतम राशि से कम नहीं होगी। यदि नियम 4 के अंतर्गत अपेक्षक निकाय द्वारा जमा की गई राशि संचालित किये जा रहे सामाजिक समाघात निर्धारण की लागत से कम होती है, तो अपेक्षक निकाय द्वारा अंतर की राशि जमा की जायेगी।

21. **सामाजिक समाघात निर्धारण दल का चयन.–** (1) सामाजिक समाघात निर्धारण इकाई, प्रत्येक परियोजना के लिये सामाजिक समाघात निर्धारण दल में सम्मिलित किये जाने के प्रयोजन के लिये पंजीकृत व्यक्तियों/संस्थाओं में से अर्हित व्यक्तियों/संस्थाओं को अवधारित करेगीः

परंतु अपेक्षक निकाय से संबंधित कोई भी व्यक्ति, इस दल में सम्मिलित नहीं किया जायेगा।

(2) सामाजिक समाघात निर्धारण दल के समस्त सदस्यों से इस आशय का वचनपत्र लिया जायेगा कि वह या उसके परिवार के सदस्यगण प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से अपेक्षक निकाय के क्रियाकलापों से संबंधित नहीं हैं।

(3) यदि किसी स्तर पर, दल का कोई सदस्य या परिवार का कोई सदस्य, अपेक्षक निकाय से प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से कोई लाभ प्राप्त करता है, तो वह सदस्य निरर्हित हो जायेगा।

(4) दल में स्वतंत्र व्यवसायियों, अर्हित सामाजिक कार्यकर्ताओं, शिक्षाविदों तथा तकनीकी विशेषज्ञों को सम्मिलित किया जायेगा।

(5) दल में कम से कम एक महिला सदस्य होगी।

(6) सामाजिक समाघात निर्धारण दल से एक को दल का नेता नियुक्त किया जायेगा।

22. **सामाजिक समाघात निर्धारण संचालित करने की प्रक्रिया.**– (1) सामाजिक समाघात निर्धारण दल, प्रभावित क्षेत्र के मात्रात्मक तथा संख्यात्मक आंकड़े एकत्रित करेगा तथा उनका विश्लेषण करेगा, क्षेत्र के भ्रमण का उत्तरदायित्व लेगा, सामाजिक समाघात निर्धारण प्रतिवेदन तैयार करने में सामूहिक चर्चा तथा व्यक्तिगत साक्षात्कार जैसे सहभागितापूर्ण तरीके का उपयोग करना।

(2) सभी सुसंगत रिपोर्ट तथा संभाव्यता अध्ययन, सामाजिक समाघात निर्धारण दल को, अपेक्षा के अनुसार, उपलब्ध कराई जायेगी। कलेक्टर का दायित्व यह सुनिश्चित करने का होगा कि सामाजिक समाघात निर्धारण दल से जानकारी के लिये कोई अनुरोध पूर्ववर्ती समय पर, दस दिवस से अधिक का न हो, प्राप्त हुआ है।

(3) सामाजिक समाघात निर्धारण दल द्वारा सभी सुसंगत भू–अभिलेखों और आंकड़े, फील्ड सत्यापन, समान परियोजनाओं के समीक्षा और तुलना के विश्लेषणों के माध्यम पर आधारित एक विस्तृत निर्धारण का संचालन किया जायेगा। निर्धारण निम्नलिखित का अवधारण करेगा, अर्थात्:–

(क) प्रस्तावित परियोजना के अंतर्गत समाघात का क्षेत्र, जिसके अन्तर्गत अर्जित की जाने वाली भूमि तथा वह क्षेत्र, जो परियोजना के पर्यावरण, सामाजिक या अन्य समाघातों से प्रभावित होंगे, दोनों सम्मिलित है;

(ख) परियोजना के लिये अर्जित की जाने वाली प्रस्तावित भूमि का विवरण;

(ग) अर्जन के लिये प्रस्तावित भूमि, परियोजना हेतु अपेक्षित न्यूनतम क्षेत्रफल है;

(घ) परियोजना के लिये संभावित वैकल्पिक स्थान और उनकी संभाव्यता;

(ङ) क्या अनुसूचित क्षेत्र में अर्जन हेतु प्रस्तावित भूमि, प्रत्यक्ष अंतिम उपाय है;

(च) भूमि, यदि कोई हो, किन्हीं साधनों द्वारा पहले से ही अर्जित की गई हो तथा परियोजना के लिये अपेक्षित भूमि के प्रत्येक भू–खण्ड का आशयित उपयोग;

(छ) परियोजना के लिये किसी सार्वजनिक अनुपयोगी भूमि के उपयोग की संभावना तथा क्या ऐसी कोई भूमि कब्जे के अधीन है;

(ज) भूमि की प्रकृति, भूमि का वर्तमान उपयोग और वर्गीकरण तथा यदि यह कृषि भूमि है, तो उक्त भूमि पर सिंचाई की मात्रा;

(झ) प्रस्तावित भूमि अर्जन में खाद्य सुरक्षा के संबंध में विशेष प्रावधानों का अनुसरण किया जायेगा;

(ञ) खातों का आकार (सीमांत तथा लघु कृषक), आवासीय मकानों की संख्या तथा शासकीय एवं निजी अधोसंरचना एवं आस्तियाँ; और

(ट) गत तीन वर्षों में भूमि का मूल्य, अंतरण तथा भूमि का उपयोग।

(4) सामाजिक समाघात निर्धारण दल, भू–अभिलेखों का भौतिक सत्यापन करने के पश्चात्, विस्थापित व्यक्तियों तथा परिवारों की वास्तविक संख्या की गणना करेगा।

(5) उपलब्ध आंकड़ों तथा किये गये भ्रमण एवं प्ररूप–तीन में किये गये परामर्श के आधार पर, प्रभावित क्षेत्र की सामाजिक–आर्थिक तथा सांस्कृतिक रूपरेखा तैयार की जायेगीः

परंतु, परियोजना में जहाँ पुनर्व्यवस्थापन अपेक्षित है, चिन्हांकित पुनर्व्यवस्थापन स्थलों का भ्रमण किया जायेगा तथा उनके वर्तमान आवास की जनसंख्या उपदर्शित की जायेगी।

(6) संग्रहित आंकड़ों पर आधारित तथा प्रस्तावित परियोजना से सहबद्ध सकारात्मक एवं नकारात्मक सामाजिक समाघात का विस्तार तथा सघनता, भू–अर्जन की रीति, प्रपत्र–तीन में विहित अनुसार होगा।

(7) (क) सामाजिक समाघात निर्धारण प्रक्रिया, सामाजिक समाघात प्रबंधन योजना के तैयार किये जाने को भी सम्मिलित करती है, जो पहचान किये गये सामाजिक समाघातों पर ध्यान देने के लिये किये जाने वाले बेहतर उपायों को प्रस्तुत करेगी।

(ख) सामाजिक समाघात निर्धारण दल द्वारा लागत, सामयिकता तथा क्षमता के स्पष्ट विवरण सहित समाघात शमन तथा प्रबंधन युक्तियों की व्यवहार्यता को निर्धारित किया जायेगा।

(ग) सामाजिक समाघात प्रबंधन योजना में निम्नलिखित उपायों को सम्मिलित किया जायेगाः–

(एक) जो अधिनियम में यथावर्णित प्रभावित परिवारों के सभी वर्गों के लिये पुनर्वासन, पुनर्व्यवस्थापन तथा प्रतिकर के अन्तर्गत विनिर्दिष्ट विशिष्टियां;

(दो) प्रस्तावित परियोजना तथा अन्य सुसंगत परियोजना के दस्तावेजों में अपेक्षक निकाय द्वारा कथन; तथा

(तीन) सामाजिक समाघात निर्धारण प्रक्रिया और जन सुनवाई के दौरान अपेक्षक निकाय द्वारा किये जाने वाले अतिरिक्त उपाय।

(8) सामाजिक समाघात निर्धारण द्वारा प्रस्तावित परियोजना और भू–अर्जन के प्रतिकूल सामाजिक समाघातों और सामाजिक लागतों तथा लाभों के संतुलन और वितरण का

निश्चायक निर्धारण, शमन उपाय सहित, उपलब्ध कराना होगा और इस संबंध में निर्धारण करना कि क्या प्रस्तावित परियोजना से होने वाले लाभ उन सामाजिक लागतों और प्रतिकूल सामाजिक समाघातों से अधिक है, जिनके प्रभावित परिवारों द्वारा अनुभूत किये जाने की संभावना है या प्रस्तावित शमन उपायों के पश्चात् भी, प्रभावित परिवार उक्त भूमि अर्जन और पुनर्व्यवस्थापन के परिणामस्वरूप आर्थिक रूप से या सामाजिक रूप से बदतर होने की जोखिम में है।

(9) सामाजिक समाघात निर्धारण रिपोर्ट तथा सामाजिक समाघात प्रबंधन योजना में, प्ररूप–चार में अंतर्विष्ट विषयवस्तु होगी।

## अध्याय–चार

## जन सुनवाई

23. **जन सुनवाई आयोजित करने की प्रक्रिया.**– (1) सामाजिक समाघात के निष्कर्षों पर प्रतिपुष्टि चाहने तथा अतिरिक्त जानकारी एवं दृष्टिकोण, जो अंतिम प्रतिवेदन में अभिलिखित एवं निगमित हो, लेने के लिये प्रभावित क्षेत्र में जन सुनवाई आयोजित की जायेगी।

(2) जन सुनवाई का आयोजन उन सभी ग्राम सभाओं या वार्ड में किया जायेगा, जहाँ के 25 प्रतिशत से अधिक सदस्य, प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से भूमि अधिग्रहण द्वारा प्रभावित हों।

(3) जन सुनवाई की तारीख एवं स्थान को दर्शित करने वाली सूचना तीन सप्ताह पूर्व ग्राम/वार्ड में सहजदृश्य स्थानों पर चस्पा कर प्रकाशित की जायेगी तथा उद्घोषणा (मुनादी) करायी जायेगी। सूचना की एक प्रति जिला कलेक्टर, अनुविभागीय अधिकारी तथा तहसीलदार के कार्यालय में प्रकाशित की जायेगी एवं राज्य शासन की वेबसाइट पर भी अपलोड की जायेगी।

(4) ग्राम सभा के लिये, छत्तीसगढ़ पंचायत राज अधिनियम, 1993 (क्र. 1 सन् 1994) द्वारा नियत वयस्क सदस्य की न्यूनतम संख्या तथा बैठक हेतु कोरम वार्ड के वयस्क सदस्यों के पच्चीस प्रतिशत सदस्य से पूरा होगा। यदि पहली बैठक में कोरम पूरा नहीं होता, तो उसके बाद अगली बैठक में कोरम की आवश्यकता नहीं होगी।

(5) सामाजिक समाघात निर्धारण रिपोर्ट एवं सामाजिक समाघात प्रबंधन योजना के प्रारूप को, प्रभावित क्षेत्र में स्थानीय भाषा में अपेक्षक निकाय द्वारा बुकलेट के रूप में परिचालित किया जायेगा तथा जन सुनवाई में प्रोजेक्टर द्वारा प्रदर्शित किया जायेगा।

(6) सामाजिक समाघात निर्धारण दल का एक सदस्य, जन सुनवाई, जो संबंधित भूमि अर्जन अधिकारी के माध्यम से जिला प्रशासन द्वारा आयोजित किया जायेगा, को सुकर बनाने के लिये नामनिर्दिष्ट किया जायेगा।

(7) सभी कार्यवाहियां हिन्दी और स्थानीय भाषा में होंगी जिससे यह सुनिश्चित हो सके कि सहभागी कार्यवाहियों को समझ रहे हैं और अपना दृष्टिकोण (विचार) व्यक्त करने में समर्थ हैं।

(8) भूमि अर्जन अधिकारी या उसका प्रतिनिधि, जन सुनवाई में भी उपस्थित रहेगा और प्रभावित पक्षकारों द्वारा उठाये गये प्रश्नों एवं समस्याओं पर व्याख्यान देगा।

(9) जन प्रतिनिधियों, स्थानीय गैर–सरकारी संगठनों, अन्य संबंधित व्यक्तियों एवं मीडिया को भी जन सुनवाई में आमंत्रित किया जायेगा।

(10) जन सुनवाई की कार्यवाहियों की विडियो रिकार्डिंग की जायेगी तथा रिकार्डिंग को अंतिम सामाजिक समाघात निर्धारण रिपोर्ट एवं सामाजिक समाघात प्रबंधन योजना के साथ प्रस्तुत किया जायेगा।

(11) जन सुनवाई के दौरान उठाई गई आपत्तियों की रिकार्डिंग की जायेगी तथा सामाजिक समाघात निर्धारण दल यह सुनिश्चित करेगा कि ऐसी प्रत्येक आपत्ति पर विचार कर लिया गया है एवं सामाजिक समाघात निर्धारण रिपोर्ट में निराकृत कर लिया गया है।

(12) जन सुनवाईयों की समाप्ति के पश्चात्, सामाजिक समाघात निर्धारण दल लोक अधिवेशनों में प्राप्त सम्पूर्ण प्रतिपुष्टि और एकत्रित सूचना का विश्लेषण करेगा और राज्य सामाजिक समाघात निर्धारण इकाई को प्रस्तुत किये जाने वाले सामाजिक समाघात निर्धारण रिपोर्ट में सारांश को अपने विश्लेषण सहित समाविष्ट करेगा।

24. **सामाजिक समाघात निर्धारण रिपोर्ट एवं सामाजिक समाघात प्रबंधन योजना का प्रकाशन.**– सामाजिक समाघात निर्धारण एवं सामाजिक समाघात प्रबंधन योजना ग्राम/वार्ड में सहजदृश्य स्थानों पर चस्पा कर प्रकाशित की जायेगी एवं उद्घोषणा (मुनादी) भी करायी जायेगी। सूचना की एक प्रति जिला कलेक्टर, अनुविभागीय अधिकारी, तहसीलदार के कार्यालय में भी प्रकाशित की जायेगी एवं राज्य शासन की वेबसाइट पर भी अपलोड की जायेगी।

25. **विशेषज्ञ समूह द्वारा सामाजिक समाघात निर्धारण का मूल्यांकन.**– अधिनियम की धारा 7 की उप–धारा (1) के अधीन गठित विशेषज्ञ समूह, सामाजिक समाघात निर्धारण रिपोर्ट का मूल्यांकन करेगा एवं अपनी संस्तुतियों को दो माह की कालावधि के भीतर प्रभावी बनायेगा।

26. **विशेषज्ञ समूह की संस्तुतियों पर विचार.**– समुचित सरकार, विशेषज्ञ समूह की संस्तुतियों परः–

(क) न्यूनतम विस्थापन;

(ख) अधोसंरचना पर न्यूनतम बाधा;

(ग) पर्यावरण पर न्यूनतम प्रभाव।

को सुनिश्चित करने हेतु विचार करेगी।

27. **अधिसूचना का प्रकाशन एवं घोषणा.**– विशेषज्ञ समूह की संस्तुतियों पर विचार करने के पश्चात्, समुचित सरकार अपने निर्णय को राजपत्र में अधिनियम की धारा 19 के अंतर्गत विहित प्ररूप में प्रकाशित करेगी, ऐसा प्रकाशन केवल अपेक्षक निकाय द्वारा अर्जन की लागत जमा करने के उपरान्त ही किया जायेगा।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**पी. निहालानी, संयुक्त सचिव.**

## प्ररूप—एक

(नियम 7 देखिये)

कार्यालय कलेक्टर एवं पदेन उप सचिव, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

## अधिसूचना

भूमि अर्जन, पुनर्वासन एवं पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर तथा पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 की धारा 4 सहपठित नियम 7 के अंतर्गत

.........................

नीचे अनुसूची में उल्लिखित भूमि का अर्जन लोक प्रयोजन हेतु राज्य सरकार द्वारा आशयित है, अर्थात्:—

| जिला | तहसील | ग्राम / नगर | क्षेत्रफल | लोक प्रयोजन का विवरण |
|---|---|---|---|---|
| | | | | |

उपरोक्त उल्लिखित भूमि के अर्जन हेतु सामाजिक समाघात निर्धारण के अध्ययन हेतु जन सुनवाई (दिनांक) .................को (समय) .............. बजे (स्थान) ................................ पर नियत की गई है। प्रस्तावित भूमि अर्जन का अन्य विवरण निम्नानुसार हैं:—

(एक) लोक प्रयोजन का संक्षिप्त विवरण।

(दो) प्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या।

(तीन) अप्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या।

(चार) प्रभावित क्षेत्र में निजी मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या।

(पांच) प्रभावित क्षेत्र में शासकीय मकान तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या। (छः) क्या प्रस्तावित अर्जन न्यूनतम है?

(सात) क्या संभव विकल्पों और इसकी साध्यता पर विचार कर लिया गया है ?

(आठ) परियोजना की कुल लागत।

(नौ) परियोजना से होने वाला लाभ।

(दस) प्रस्तावित सामाजिक समाघात की प्रतिपूर्ति के लिये उपाय तथा उस पर होने वाला संभावित व्यय।

(ग्यारह) परियोजना द्वारा प्रभावित होने वाले अन्य घटक।

उपरोक्त भूमि अर्जन के संबंध में किसी व्यक्ति / संस्था या अन्य किसी व्यक्ति को कोई जानकारी / सुझाव देना हो, तो विहित तिथि / समय एवं स्थान पर दी जा सकेगी।

जिला कलेक्टर

# प्ररूप—दो

(नियम 15 देखिए)

## भाग—क—पूर्व लिखित सहमति / घोषणा प्ररूप

| स. क्र. | संबंधित व्यक्ति का विवरण | | |
|---|---|---|---|
| 1. | अधिनियम की धारा 3 (ग) (एक) एवं (पांच) के अनुसार व्यक्तियों के नामः | | |
| 2. | पति / पत्नी का नामः | | |
| 3. | पिता / माता का नामः | | |
| 4. | पताः | | |
| 5. | ग्राम / बस्तीः | | |
| 6. | ग्राम पंचायत / नगर पालिका / नगरीयः | | |
| 7. | तहसील / तालुकाः | | |
| 8. | जिलाः | | |
| 9. | परिवार में अन्य सदस्यों के आयु सहित नामः (बच्चों और आश्रित वयस्कों सहित) | | |
| 10. | स्वामित्व भूमि का विस्तारः | | |
| 11. | अर्जन के लिए क्षेत्रः | | |
| 12. | प्लाट नं. : | | |
| 13. | अधिकारों का अभिलेखः | | |
| 14. | विवादित भूमि, यदि कोई होः | | |
| 15. | पट्टा / लीज / अनुदान, यदि कोई होः | | |
| 16. | कोई अन्य अधिकार, अभिधृति सहित, यदि कोई हो : | | |
| 17. | शासन द्वारा मेरी भूमि के अर्जन के संबंध में, मैं निम्नलिखित कथन करना चाहता हूं (कृपया गोला लगाएं) : | | |
| | (एक) मैंने इस सहमति प्ररूप की अंतर्वस्तु को पढ़ लिया है / पढ़कर सुना दिया गया है और ............................ भाषा में मुझे समझा दिया गया है और | हाँ | नहीं |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | (दो) मैं इस अर्जन के लिए सहमत नहीं हूँ। | हाँ | नहीं |
| | (तीन) मैं इस अर्जन से सहमत हूँ। | हाँ | नहीं |
| | प्रभावित परिवार के हस्ताक्षर अथवा अंगूठे का निशान और तारीख | | |
| 18. | पुनर्वासन एवं पुनर्व्यवस्थापन, निबंधन एवं शर्तें, प्रतिकर एवं अन्य निबंधन तथा शर्तें प्ररूप से संलग्न होनी चाहिए। | | |
| | हस्ताक्षरित प्ररूप लेने वाले पदाभिहित जिला पदधारी के हस्ताक्षर और तारीख | | |
| | यदि वे सहमति देने से इंकार करते हैं या यदि वे यह कथन चुनते हैं कि वे इस प्ररूप पर सहमति नहीं देते हैं, तो किसी व्यक्ति को धमकाना या उन्हें कोई हानि पहुंचाना विधि के अधीन एक अपराध है। इसमें, कोई धमकी या ऐसा कृत्य, जिससे उन्हें धन की हानि पहुंचे, जो उन्हें शारीरिक रूप से चोटिल करे या कृत्य, जिसके परिणामस्वरूप उनके परिवार को क्षति पहुंचे, सम्मिलित है। यदि इस प्रकार की कोई धमकी दी गई है, तो यह प्ररूप अकृत और शून्य है। | | |

## भाग–ख–ग्राम सभा के संकल्प के लिये प्ररूप

हम, ..............................................जिले में ..............................तहसील/तालुका की ..................... पंचायत के भीतर.......................... की ग्राम सभा के अधोहस्ताक्षरित सदस्य कथन करना चाहते हैं कि, निम्नलिखित प्रमाणीकरण प्रशासन और पदधारियों द्वारा प्रदान की गई जानकारी के आधार पर है। यदि यह जानकारी अपूर्ण है या गलत है या यदि कोई सहमति किसी धमकी, कपट या मिथ्या निरूपण का प्रयोग करके प्राप्त की गई है, तो यह अकृत और शून्य है। इस आधार पर यह ग्राम सभा प्रमाणित करती है कि प्रस्तावित........................................परियोजना को सहमति/सहमति से इंकार किया जाता है, जिसमें;

..........................एकड़ निजी भूमि का अर्जन।

परियोजना के लिये ......................................एकड़ सरकारी भूमि का अन्तरण।

परियोजना के लिये.........................................एकड़ वन भूमि का अन्तरण।

अन्तर्वलित होंगे।

अपेक्षक निकाय (नाम का कथन करें) द्वारा सहमत प्रतिकर के निबंधन और शर्तें, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन के लाभ और सामाजिक समाघात शमन के उपाय संलग्न है।

ग्राम सभा यह भी कथन करती है कि कोई सहमति वनों पर और वन भूमि पर उनके व्यक्तिगत और सामुदायिक अधिकार, जिसमें वह वन भूमि, जिस पर वे कृषि कर रहे हैं, के लिये उनका हक, लघु वन उत्पाद का उपयोग करने वाले सभी प्रकार के लिये स्वामित्व हक और अपने समुदाय वन की सुरक्षा करने और प्रबंध करने के लिये हक सम्मिलित है। (टीपः यह ग्राम सभा द्वारा अलग से प्रमाणित करना होगा।)

..................................

ग्राम सभा के सदस्यों के हस्ताक्षर/

अंगूठे का निशान और तारीख

.........................................................

संकल्प प्राप्त होने पर पदाभिहित

जिला अधिकारी के हस्ताक्षर और तारीख

# प्ररूप–तीन

## सामाजिक समाघात निर्धारण प्रतिवेदन

(नियम 20 देखिये)

1. परियोजना क्षेत्र की जनसांख्यिकी का विवरण–
   - (क) कुल जनसंख्या (एक) पुरूष (दो) महिला
   - (ख) बच्चों की संख्या (एक) पुरूष (दो) महिला
   - (ग) जातिवार जनसंख्या (एक) अ.ज.जा. (दो) ज.जा. (तीन) अ.पि.व. (चार) अन्य
   - (घ) धर्मवार जनसंख्या (एक) हिन्दू (दो) मुस्लिम (तीन) सिक्ख (चार) ईसाई (पांच) बौद्ध (छः) अन्य
2. गरीबी रेखा के नीचे की परिवारों की संख्या
3. वृद्धावस्था पेंशनरों की संख्या
4. निराश्रित पेंशनरों की संख्या
5. निरक्षर पुरूष एवं महिलाओं की संख्या
6. सामाजिक एवं सांस्कृतिक संगठन
7. प्रशासनिक संगठन
8. राजनीतिक संगठन
9. सिविल सोसाइटी संगठन एवं सामाजिक सदस्य
10. भूमि का उपयोग– (एक) कृषि भूमि
    (दो) पड़त भूमि
    (तीन) सिंचित एक फसली भूमि
    (चार) सिंचित दुफसली भूमि
    (पांच) असिंचित भूमि
11. जोत का आकार– (एक) लघु कृषकों की संख्या
    (दो) सीमांत कृषकों की संख्या
    (तीन) कुल खातों की संख्या
12. पशुधन– (एक) पशुधन की संख्या
    (दो) दुधारू पशुधन की संख्या
13. प्रत्यक्ष एवं परोक्ष कार्य एवं रोजगार
14. पलायन
15. रोजगार में महिलाओं की भागीदारी
16. खाद्य सुरक्षा
17. अन्य स्थानीय रोजगार
18. मजदूरी दर
19. ऋण तक पहुंच
20. परिवहन एवं सड़क

21. सिंचाई
22. बाजार तक पहुंच
23. पर्यटन स्थल
24. सहकारी संस्थाएं
25. रहन–सहन–
    (एक) धारणाएं, सौंदर्यपक्तता मोह एवं अभिलाषा
    (दो) गृह
    (तीन) सामुदायिक एवं सिविल स्थान
    (चार) धार्मिक एवं सांस्कृतिक स्थल
    (पांच) भौतिक अधोसंरचना (यथा जलआपूर्ति, सीवरेज सिस्टम इत्यादि)
    (छः) लोक सेवा अधोसंरचना (यथा विद्यालय, स्वास्थ्य सुविधाएं, आंगनबाड़ी, लोक वितरण सिस्टम इत्यादि)
    (सात) सुरक्षा, अपराध एवं हिंसा।

**महत्वपूर्ण समाघात क्षेत्र**

1. भूमि, जीविका और आय पर समाघात–
   (क) रोजगार के स्तर और प्रकार
   (ख) अंतरीय परिवार रोजगार के तरीके
   (ग) आय के स्तर
   (घ) खाद्य सुरक्षा
   (ङ) जीवन निर्वाह का स्तर
   (च) उत्पादक संसाधनों तक पहुंच और नियंत्रण
   (छ) जीविका के विकल्पों तक महिलाओं की पहुंच
2. भौतिक संसाधनों पर समाघात–
   (क) प्राकृतिक संसाधनों (यथा मिट्टी, वायु, जल, वन) पर समाघात
   (ख) जीविका के लिए भूमि एवं सार्वजनिक संपत्ति, प्राकृतिक संसाधनों पर दबाव
3. निजी संपत्तियों, लोक सेवाओं और उपयोगिताओं पर समाघात–
   (क) विद्यमान स्वास्थ्य एवं शिक्षा सुविधाओं की क्षमता
   (ख) गृह सुविधाओं की क्षमता
   (ग) स्थानीय सेवाओं की पूर्ति पर दबाव
   (घ) बिजली व जल पूर्ति की पर्याप्तता, सड़कें, सफाई व कचरा प्रबंधन प्रणाली
   (ङ) निजी संपत्तियों जैसे बोरवेल इत्यादि पर समाघात
4. स्वास्थ्य समाघात–
   (क) महिलाओं के स्वास्थ्य पर समाघात
   (ख) वृद्धजनों के स्वास्थ्य पर समाघात
5. सांस्कृतिक तथा सामाजिक स्थितियों पर समाघात–
   (क) स्थानीय राजनीतिक संरचना का रूपान्तरण
   (ख) जनसांख्यिकी परिवर्तन

(ग) आर्थिक, पारिस्थिकी संतुलन में परिवर्तन

(घ) मापदण्ड, विश्वास, मूल्यों एवं सांस्कृतिक जीवन पर समाघात

(ङ) अपराध एवं अवैध क्रियाकलाप

(च) विस्थापन का तनाव

(छ) संयुक्त परिवारों के विखण्डन का समाघात

6. चक्रीय परियोजना के विभिन्न चरणों पर समाघातः

(क) पूर्व–संन्निर्माण चरण

(ख) संन्निर्माण चरण

(ग) प्रवर्तन चरण

(घ) कार्य से हटाने वाला चरण

(ङ) प्रत्यक्ष व अप्रत्यक्ष समाघात

(च) संचित समाघात (प्रश्न में परियोजना के चिन्हांकित समाघात क्षेत्रों को मिलाकर अन्य परियोजना के समाघात)

# प्ररूप—चार

(नियम 22 (9) देखिये)

## सामाजिक समाघात निर्धारण रिपोर्ट एवं सामाजिक समाघात प्रबंधन योजना हेतु विषय—वस्तु की सारणी

| अध्याय | विषय—वस्तु |
|---|---|
| कार्यकारी सार | (क) परियोजना और लोक प्रयोजन<br>(ख) स्थान<br>(ग) भूमि अर्जन का आकार और विशेषता<br>(घ) अनुकल्पों पर विचार<br>(ङ) सामाजिक समाघात<br>(च) कमी करने के उपाय<br>(छ) सामाजिक लागत और फायदों का निर्धारण |
| परियोजना के विवरण का ब्यौरा | (क) परियोजना की पृष्ठभूमि, जिसके अंतर्गत विकासकर्ता की पृष्ठभूमि और शासन या प्रबंधन संरचना सहित<br>(ख) परियोजना का मूलाधार, भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता अधिकार अधिनियम, 2013 में परियोजना किस तरह लोक प्रयोजन के लिए उपयुक्त है, सूचीबद्ध मानदण्डों सहित<br>(ग) परियोजना के आकार, अवस्थान, क्षमता, उत्पाद, उत्पादन लक्ष्य, लागत, जोखिम का ब्यौरा<br>(घ) अनुकल्पों की परीक्षा<br>(ङ) परियोजना के सन्निर्माण की अवस्थाएं<br>(च) मूल डिजाइन की विशिष्टियां और सुविधाओं का आकार और प्रकार<br>(छ) सहायक अधोसंरचनात्मक सुविधाओं की आवश्यकता<br>(ज) कार्यबल अपेक्षाएं (अस्थाई और स्थाई)<br>(झ) सामाजिक समाघात निर्धारण या पर्यावरण समाघात निर्धारण का ब्यौरा, यदि पहले से किया गया है और तकनीकी साध्यता रिपोर्ट<br>(ञ) लागू किए गए विधान और नीतियां। |

| | |
|---|---|
| दल की संरचना, दृष्टिकोण, प्रणाली और सामाजिक समाघात निर्धारण की अनुसूची | (क) दल के सभी सदस्यों की अर्हता सहित सूची, दल लिंग विशेषज्ञों सहित<br>(ख) सामाजिक समाघात निर्धारण हेतु सूचना संग्रहण के लिये प्रयोग में आने वाली प्रणाली का विवरण और मूलाधार तथा साधन<br>(ग) नमूना प्रणाली का उपयोग<br>(घ) सूचना अथवा डाटा स्रोतों के प्रयोग का पर्यावलोकन (विस्तृत निर्देशों को पृथक रूप से प्ररूपों में सम्मिलित करें।)<br>(ङ) प्रमुख पणधारियों के साथ परामर्श और की गई लोक सुनवाइयों के संक्षिप्त विवरण की अनुसूची (लोक सुनवाइयों के ब्यौरे और विनिर्दिष्ट पुनर्निवेशन को रिपोर्ट में रखकर प्ररूपों में सम्मिलित किया जाना चाहिये) |
| भूमि अवधारण | (क) भूमि तालिका की सूचना और प्राथमिक स्रोत–नक्शों की सहायता से वर्णन करें<br>(ख) परियोजना के प्रभाव के अधीन पूर्ण संघटन क्षेत्र (अर्जन के लिए भूमि क्षेत्र तक सीमित नहीं है)<br>(ग) परियोजना के लिए कुल अपेक्षित भूमि<br>(घ) वर्तमान में किसी सार्वजनिक अनुपयोग भूमि, जो कि परियोजना क्षेत्र के आस पास है, का उपयोग<br>(ङ) भूमि (यदि कोई हो) पहले से ही क्रय की गई, अन्य संक्रामित, पट्टे पर या अर्जित है और परियोजना के लिए अपेक्षित भूमि के प्रत्येक प्लॉट का आशयित उपयोग<br>(च) परियोजना के लिए अर्जित की जाने वाली प्रस्तावित भूमि का परिमाण और स्थान<br>(छ) भूमि की प्रकृति, वर्तमान उपयोग और वर्गीकरण तथा यदि कृषि भूमि हो, तो सिंचाई क्षेत्र और फसल क्रम<br>(ज) धारित भूमि का आकार, स्वामित्व क्रम, भूमि वितरण और आवासीय सदनों की संख्या<br>(झ) भूमि की कीमत और स्वामित्व में नए परिवर्तन, पिछले 3 वर्षों से भूमि का अंतरण और उपयोग। |

| | |
|---|---|
| प्रभावित परिवारों एवं संपत्तियों (जहाँ अपेक्षित हो) का प्राक्कलन और प्रगणन | निम्नलिखित प्रकार के परिवारों का प्राक्कलन इस प्रकार से है– <br>(क) प्रत्यक्ष रूप से प्रभावित (स्वयं की भूमि, जो कि अर्जन के लिए प्रस्तावित है) <br>(एक) किराएदार हैं अथवा अर्जन के लिए प्रस्तावित भूमि के अधिभोगी हैं <br>(दो) अनुसूचित जनजातियाँ और अन्य पारंपरिक वन्य निवासी, जिनके किसी भी वन्य अधिकार की हानि हुई है <br>(तीन) सामान्य भूमि स्रोतों पर आश्रित, जो कि उनकी जीविका की भूमि के अर्जन के कारण प्रभावित होगी <br>(चार) समुचित सरकार द्वारा अपनी किसी स्कीम के अधीन भूमि सौंपी गई है और इस तरह की भूमि अर्जन के अधीन हैं <br>(पांच) भूमि अर्जन से पूर्व, शहरी क्षेत्रों की किसी भूमि में पिछले तीन वर्षों या उससे अधिक समय से रह रहे हैं <br>(छः) अर्जन से पूर्व भूमि, जो कि पिछले तीन वर्षों से जीविका का प्राथमिक स्रोत है, पर आश्रित हैं <br>(ख) परियोजना द्वारा अप्रत्यक्ष रूप से समाघात (स्वयं की भूमि के अर्जन से प्रत्यक्ष रूप से प्रभावित नहीं है) <br>(ग) उत्पादक आस्तियों और महत्वपूर्ण भूमियों की तालिका |
| सामाजिक, आर्थिक और साँस्कृतिक पार्श्वदृश्य (प्रभावित क्षेत्र और पुनर्वासन स्थल) | (क) परियोजना क्षेत्र में जनसंख्या का जन साँख्यिकी ब्यौरा <br>(ख) आय एवं गरीबी स्तर <br>(ग) दुर्बल समूह <br>(घ) भूमि उपयोग और जीविका <br>(ङ) स्थानीय आर्थिक क्रियाकलाप <br>(च) कारक, जिनका स्थानीय जीविका में योगदान है <br>(छ) नातेदारी क्रम तथा सामाजिक और साँस्कृतिक संगठन <br>(ज) प्रशासनिक संगठन <br>(झ) राजनैतिक संगठन <br>(ञ) समुदाय–आधारित और सिविल सोसाइटी संगठन <br>(ट) क्षेत्रीय सक्रियता और ऐतिहासिक परिवर्तन प्रक्रियाएं <br>(ठ) जीवंत पर्यावरण की गुणवत्ता |

| | |
|---|---|
| सामाजिक समाघात | (क) पहचान में आए समाघातों के लिए कार्य ढाँचा और दृष्टिकोण।<br>(ख) परियोजना चक्र के विभिन्न स्तरों पर समाघातों का विवरण, जैसे स्वास्थ्य तथा जीविका और संस्कृति। प्रत्येक प्रकार के समाघात, पृथक पहचान के लिए कि क्या यह प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष समाघात है, प्रभावित परिवारों के विभिन्न वर्गों पर भेददर्शक समाघात और जहाँ लागू हो– आकलित समाघात।<br>(ग) समाघात क्षेत्रों की सूचक सूची में सम्मिलित है भूमि, जीविका और आय, भौतिक संसाधन, निजी आस्तियों, लोक सेवाओं और उपयोगिताओं, स्वास्थ्य, संस्कृति और सामाजिक संबंध तथा लिंग आधारित समाघात। |
| लागतों और फायदों का विश्लेषण और अर्जन पर सिफारिशें | (क) लोक प्रयोजन का निर्धारण, निम्न–विस्थापित अनुकल्प तथा भूमि की न्यूनतम अपेक्षाएं, सामाजिक समाघात की प्रकृति और गहनता, शमन के उपायों की व्यवहार्यता और वहाँ तक, जहाँ शमन के उपायों का सामाजिक समाघात प्रबंध योजना में वर्णन है, सामाजिक समाघातों के पूर्ण प्रकार और प्रतिकूल सामाजिक लागतों की व्याख्या के समाधान, के बारे में अंतिम निष्कर्ष।<br>(ख) उपरोक्त विश्लेषण नियम में वर्णित साम्या सिद्धांत का अंतिम सिफारिश प्रस्तुत करने पर, कि क्या अर्जन होना चाहिए या नहीं, विश्लेषण की कसौटी के रूप में उपयोग किया जाएगा। |
| निर्देश एवं प्ररूप | निर्देश और आगे सूचना हेतु |

# प्ररूप–पांच

## (नियम 20 (क) देखिये)

1. शासन से भू–अर्जन हेतु का प्रस्ताव प्राप्त होने के पश्चात्, सामाजिक समाघात इकाई द्वारा यथाशीघ्र संदर्भ के निर्बंधन (टीओआर) तैयार किये जायेंगे, जिसमें सामाजिक समाघात निर्धारण के बजट का समावेश होगा।

2. संदर्भ के निर्बंधन (टीओआर) में निम्नलिखित जानकारी सम्मिलित होगी–

   (क) परियोजना का संक्षिप्त विवरण

   (ख) परियोजना हेतु अर्जन के लिये प्रस्तावित भूमि का विस्तार

   (ग) सामाजिक समाघात निर्धारण के उद्देश्य तथा वे सभी गतिविधियाँ, जिनका क्रियान्वयन सामाजिक समाघात निर्धारण दल द्वारा किया जायेगा।

   (ध) सामाजिक समाघात निर्धारण हेतु क्रमबद्ध, अनुसूची एवं समय सीमा में सौंपने की तिथियां।

   (ङ) ग्राम सभा एवं/या भूमि स्वामी की सहमति की अपेक्षित आवश्यकता।

   (च) सामाजिक समाघात निर्धारण दल का समुचित आकार तथा प्रोफाइल।

   (छ) संदर्भ के निर्बंधन (टीओआर) के आधार पर परियोजना विनिर्दिष्ट बजट सहित प्रत्येक मद या गतिविधि हेतु व्ययों की पृथक–पृथक जानकारी।

   (ज) सामाजिक समाघात निर्धारण दल की निधि का भुगतान किये जाने हेतु अनुसूची।

3. सामाजिक समाघात निर्धारण हेतु शुल्क, समय–समय पर पुनरीक्षित एवं परिवर्तनीय होगा।

Naya Raipur, the 10th December 2015

NOTIFICATION

No. F 4-28/Seven-1/2014.— The following draft of the Land Acquisition, Rehabilitation and Resettlement (Social Impact Assesment, Consent and Public Hearing) Rules, 2015, which the State Government in exercise of the powers conferred by Section 109 of the Right to Fair Compensation and Transparency in Land Acquisition, Rehabilitation and Resettlement Act, 2013 (No. 30 of 2013), proposes to make, is hereby, published as required by Section 112 of the said Act for the information of all persons likely to be affected thereby and notice is hereby given that the said draft shall be taken into consideration after expiry of thirty days from the date of publication of this notification in the Official Gazette.

Any objection or suggestions regarding the said draft received from any person before specified period, in office hours by the office of the Secretary, Department of Revenue and Disaster Management, Government of Chhattisgarh, Mahanadi Bhavan, Mantralaya, Naya Raipur (Room S2-21), shall be considered by Government of Chhattisgarh.

## DRAFT RULES

## CHAPTER-I

### GENERAL

1. **Short title and commencement.** — (1) These rules may be called the Chhattisgarh Right to Fair Compensation and Transparency in Land Acquisition, Rehabilitation and Resettlement (Social Impact Assesment, Consent and Public Hearing) Rules, 2015.

